सींगों से बादल टुकड़े-टुकड़े हो गए और पहाड़ उसके फुंकारों से गिर पड़े । ॥१५॥

इन्द्र—(आश्चर्य से) फिर क्या हुआ ?

नारद—इसके बाद देवी ने धनुष की टंकार से दशों दिशाएँ भर दीं ।

इन्द्र—फिर क्या हुआ ?

नारद—महिषासुर को इतना क्रुद्ध देखकर देवी ने आकाश में उछलकर उसको आसानी से अपने पाश में फंसा लिया । ॥१६॥ और फिर यह दूसरी अद्भुत बात दिखाई दी !

इन्द्र—क्या भला ?

नारद—राक्षसराज ने अपना भैंसे का रूप छोड़कर शेर की आकृति बनाकर देवी के सिंह के साथ लड़ना शुरू कर दिया । जब देवी ने उसको मारने के लिए तलवार उठाई तब उसने अचानक कठोर पुरुष बनकर सबको आश्चर्य में डाल दिया ।

इन्द्र—फिर क्या हुआ ?

नारद—और फिर जब वह इस बीच में हाथी बनकर बराबर गरजने लगा तो देवी ने अस्त्र से उसकी सूंड काट डाली । ॥१७॥

इन्द्र—बहुत अच्छा हुआ ; फिर ?

नारद—फिर महिष अपनी आकृति में आ गया और अपने बल से प्रसन्न हुआ सबको डराने लगा । और बार-बार ऊँचे पहाड़ जितना वह रम्भाने लगा तथा धूल को मसलने लगा । ॥१८॥

इन्द्र—फिर देवी ने क्या किया ?

नारद—बहुत प्रबल हँसी हँसकर क्रोध से यह कहा कि अरे ! मूर्ख ! तेरा यह गरजना अथवा डराना तभी तक है जब तक कि मैं मद्यपान नहीं कर लेती ; उसके बाद तो मैं तुझे मौत के घाट उतार ही दूंगीं ॥१९॥

इन्द्र—इसके बाद ?

नारद—इसके बाद दोनों की आपसी ललकार के साथ महान् युद्ध होने लगा । यहाँ तक का युद्ध वृत्तान्त आपको सुनाने आया हूँ । (कान देकर) हे इन्द्र ! सुनो, सुनो—यह किसकी बहुत भयङ्कर आवाज सुनाई दे रही है ।

इन्द्र—(सुनकर) भगवन् ! यह किसकी होगी ?

नारद—इन्द्र ! देखो यह एक और ही आश्चर्य की बात है।

इन्द्र—क्या भला ?

नारद—(हाथ से दिखाकर) देखो, यह लोक, भवन, पहाड़, नदी, राक्षस, देवता मनुष्य, नगर आदि सारा का सारा संसार ही काँपने लगा।

इन्द्र—यह क्या असमय ही प्रलय का समय आ गया ?

नारद—(कुछ स्मरण-सा करता हुआ) हाँ, हाँ मालूम हो गया, देवी के वज्र के प्रहार से गिरे हुए महिषासुर का यह शब्द होगा।

(आकाश से आकाशवाणी) अरे देवताओं ! अब रंग-रलियाँ मनाना शुरू करो—वह देवी अभिमान से उद्धत चिक्षुर, वाष्कल आदि असुरों को मारकर अब अपने बल से संसार को महिषासुर से भी रहित करके देवताधिपति इन्द्र सहित सब देवताओं से मिलना चाहती है। (सब सुनते हैं)।

नारद—इन्द्र ! सुन लिया, अब तो फैसला हो गया।

इन्द्र—और क्या !

नारद—सो आओ, अब सब देवताओं सहित चलकर हम सफल हुई देवी से मिलें।

(यह कहकर दोनों चले गए)। (नेपथ्य में)

हे देवी के गणो ! बताओ तो सही कि अपनी भक्त जनता के सारे दुःखों को दूर करने वाली वह देवी कहाँ है जिसने चिक्षुर आदि समेत दुष्ट महिषासुर को मारकर देवताओं का सुखी किया है ।।२१।।

देवी—(सुनकर) पता तो लगाओ कि यह कौन है ? (देवी पुरुष निकल कर तथा पुनः प्रविष्ट होकर कहता है)—

देवीपुरुष—देवि ! यह तो कोई सेना लेकर आ रहा है, शायद कोई राक्षस ही होगा।

देवी—वाह रे ! मूढ़ ! इतना भी नहीं जानता कि मेरी भयानक तलवार की धारा रूप विशुद्ध जलधारा में डूबे हुए राक्षसों का तो अब नाम भी नहीं है, इसलिए निश्चय ही कोई देवता होगा।

इन्द्र—(प्रविष्ट होकर) सब गुणों से मुक्त देवि ! आपको नमस्कार हो !

देवी—(देखकर) इन्द्र भगवन् ! यह आसन है, विराजमान होइए।

(सारे देवता इन्द्र को घेर कर खड़े हो जाते हैं)

इन्द्र—(हाथ जोड़कर) हे देवि ! आपके यश का बखान तो स्वयं ब्रह्मा, विष्णु अथवा शंकर भी नहीं कर सकते। आपके बहुत-से बल का बखान करना तो दूर है ।।२२।। पुण्यात्माओं के घर में आप लक्ष्मी रूप में तथा प्रतिभा-शालियों के हृदय में श्रेष्ठ बुद्धि के रूप में विराजमान हैं ।।२३।। राक्षसों का विध्वंस करने वाली, ब्रह्मा, विष्णु तथा शिवजी से भी अधिक अभि-मानियों का सिर नीचा करने वाली हे देवि ! आप के वीर्य का क्याव र्णन करूँ ।।२४।। सभी मुमुक्षुजन आपको मुक्ति का कारण जान कर आपका ध्यान करते हैं—आपके दर्शन करने वालों को शत्रुमित्र नहीं सताते ।।२५।। श्रद्धावानों को आप बुद्धि प्रदान करती हैं तथा पुण्यात्माओं व पापियों को उचित फल देती हैं ।।२६।। तीनों लोकों की सारभूत आप देवी की आराधना किए बिना जन्म-मरण का रोग सर्वथा कभी दूर नहीं होता ।।२७।। लोक में वही मनुष्य धनी तथा यशस्वी होता है जिसपर कि आपका थोड़ा-सा भी अनुग्रह हो ।।२८।। पीड़ित जन जब आपको स्मरण करते हैं तब सदा ही आप उनका भय दूर करती हैं—स्थिरचित्त जब आपका ध्यान करते है तो उनको कल्याणकारी बुद्धि मिलती है ।।२९।। जैसे कामधेनु अभीष्ट फल देती है तथा चिन्तामणि चिन्तित फल देती है। कल्पद्रुम कल्पित फल देता है—तेरे चरण सब कुछ देने वाले हैं ।।३०।। संसाररूप विष वृक्ष पर दो ही रसीले फल लगते हैं—एक का नाम सत्संगति है दूसरे का नाम तेरी भक्तियुक्त स्मृति है ।।३१।।

देवी—हे इन्द्र ! तुम्हारी स्तुति से प्रसन्न हूँ।

अब आप अपने घर पहुँचकर स्वतन्त्रता का उपभोग करें—तथा स्वर्ग-वासियों को भी आप पहले जैसे अधिकार प्रदान करें ।।३२।।

इन्द्र—(नमस्कार करके सबके साथ चला जाता है)।

देवी—मैं भी आद्यशक्ति को नमस्कार करने जाती हूँ।

(सब चले जाते हैं)

।। तृतीय अंक समाप्त ।।

## चौथा अंक

(देवदूत प्रविष्ट होता है)

देवदूत—सब देवताओं ने मुझे आज्ञा दी है कि हे देवल ! इस समय इन्द्र क्या कर रहे हैं यह पता लगाकर शीघ्र आओ। सो उनकी आज्ञा का पालन करता हूँ। (चलता है)।

देवनन्दी—(प्रविष्ट होकर) स्वामिन् ! देवदूत देवल ने सूचना दी है कि वह कुछ निवेदन करना चाहता है।

इन्द्र—उसको आने दो।

देवदूत—(आकर) अरे ! यह तो यहाँ इन्द्र भी कुछ शोकयुक्त ही दिखाई दे रहा है। अथवा, क्योंकि इन्द्र भी प्रेम तथा द्वेष से प्रसन्न होता है तथा दुःखी होता है—इस कारण इन्द्र भी सुखी नहीं हैं—यह किंवदन्ती सच ही है ।।१।। सो मैं इस केपास जाता हूं (पास पहुंचकर) भगवन् इन्द्र की जय हो, जय हो।

इन्द्र—देवल ! क्या कोई नया समाचार है ?

देवदूत—महाराज ! देवताओं का कोई चिन्ताजनक संदेश है, उसे आप सुनिए।

इन्द्र—हां, मेरा इस ओर ध्यान है—कहो।

देवदूत—हे भगवन् ! कुवेर, वरुण आदि सभी देवों ने मेरे मुंह से आपको यह सन्देश कहलवाया है—।।२।।

इन्द्र—अरे, जल्दी ही दुहराओ।

देवदूत—जबर्दस्ती से हमारे सब अधिकारों को छीनकर शुम्भ तथा निशुम्भ ने हम सबका निरादर किया है ।।३।।

इन्द्र—यह समाचार तो मुझे खूब मालूम है। अब तू जल्दी से चला जा और मेरी ओर से यह कह कि इन्द्र तुम सबकी प्रतीक्षा में बैठे हैं।

देवदूत—जैसी आपकी आज्ञा। (यह कहकर चला जाता है।) (सब देवता आते हैं, आपस में यथोचित नमस्कार के बाद यथोचित ढंग से बैठ जाते हैं।)

इन्द्र—हे देवताओ! मेरा मन तो यह मानता है कि हम सब नगराज हिमालय पर जाकर उसी स्वर्ग के दुःखों को दूर करने वाली भगवती को रिझायें। वह सन्तुष्ट हो जाने पर शीघ्र ही दुष्टों का विनाश कर हमारे मनोरथों की पूर्ति करेगी। शुम्भ-निशुम्भ का और कोई प्रतिकार नहीं है। (याद करके) फिर भगवती ने यही तो कहा था—जब-जब राक्षस सताएँगे तब-तब याद करने पर मैं आपके शत्रुओं का नाश करूँगी और देवी की वाणी झूठी हो नहीं सकती। (सब सहर्ष भगवती के गुणों का वर्णन करते हुए चलते हैं)।

इन्द्र—यह लो हिमालय पर्वत आ पहुंचा। इसकी सुन्दरता अद्भुत है। (चलते-चलते आगे देखकर) फिर यहाँ वही भगवती गंगा है—जिसमें स्नान करके शुचिगात्र जन कष्ट से तरने योग्य संसार-समुद्र को चुटकी बजाते ही बिना बिना प्रयत्न के ही तर जाते हैं। ॥४॥ फिर, यह वह गंगा है कि विष्णु के चरण-कमल से पवित्र हुई भारी भय जिसके जल छूने मात्र से ही मनुष्य अपनी रक्षा कर लेता है। ॥५॥ (फिर इधर-उधर देखकर) अरे! इस पर्वतमयी भूमि को देखकर तो चित्त प्रसन्न हो जाता है, बार-बार देखने पर भी आँख थकती नहीं हैं। सो यहीं पर भगवती पार्वती की स्तुति करनी चाहिए। (सब गंगाजल से आचमन कर स्थिर हो स्तुति करने लगते हैं।)

हे महाराक्षस महिषासुर को नष्ट करने वाली! रमणीय जटाजूट वाली! पर्वतपुत्रि! भक्तों के कष्ट दूर करने वाली! शम्भुप्रिये! पतिव्रते! तेरी जय हो। ॥६॥ दिव्य चन्द्रमा के सदृश मुखवाली! कुन्द (माघ पुष्प) के समान चमकीले दाँतों वाली! दुष्टों को नष्ट करने वाली देवि! तेरी जय हो ॥७॥

इन्द्र—(कान लगाकर) अहा! हमारे कहते ही यह मणिध्वनि सरीखा, चित्ता-कर्षक सुन्दर शब्द कैसे हुआ! (सोचकर) गंगा स्नान के लिए आई कोई स्त्री होगी। सो इधर नहीं देखना चाहिए।

(नेपथ्य में)—अरे ! देवताओ ! मैं महामाया तुम्हारी अचूक स्तुतियों से प्रसन्न हूँ । इसलिए अब तुमको कष्ट उठाने की आवश्यकता नहीं है ।

इन्द्र—सो क्या ये स्वयं देवी हैं ! सो मैं उन्हें देखूं ।

सब देवता—देवराज ! यह कौन है जो सोने से वर्णवाली, चमकती मानो शरीर धारण किए हो कौन आ रही है !

इन्द्र—हे देवताओ यही तो वही हमारे दुःखों को दूर करने वाली महिषासुर को मारने वाली देवी है जो अब हमारा अभीष्ट सिद्ध कर हम सबका सन्मान करेगी !

(इसके पश्चात् दुर्गा का प्रवेश : सब हाथ जोड़कर स्तुतिगान करते हैं)

शरण देने वाली ! त्रिलोकी द्वारा वरेण्य ! धन्ये ! महेश आदि द्वारा माननीये ! मुण्डमाला धारण करने वाली, भयङ्कर रूप वाली, दुर्गे ! आप संकट के समय अपनी थोड़े से भी अनुग्रह से हमारी रक्षा करें ॥८॥

इन्द्र—ब्रह्मा आदि देवताओं से स्तुत हे देवि ! तेरा अभिवादन करते हैं—तेरी प्रसन्नता से हमारा अभीष्ट सिद्ध हो । ॥९॥

देवी—हे इन्द्र ! मैंने तुम्हारा सारा आशय जान लिया है—आप सब निश्चिंत होकर अपने-अपने घरों को जाइए । मैंने पहले महिषासुर को मारकर आप की आज्ञा से जैसे त्रिभुवन की रक्षा की थी, उस प्रकार अब भी लोक शुंभ तथा निशुंभ से रहित हो जायेंगे—ऐसा समझिए ॥१०॥

इन्द्र—ऐसा ही हो । (सबके साथ चला गया) ।

(इसके पश्चात् चण्ड तथा मुण्ड का प्रवेश)

एक—मित्र मुण्ड ! यह हिमालय नाम का पर्वत तो स्वभावतः सुन्दर है ।

मुण्ड—मित्र चण्ड ! इसका नाम इसीलिए तो पर्वतराज है । देख—यह पक्षियों के शब्दों के बहाने अभ्यागत का स्वागत करता है, फिर भौरों की गूंज के बहाने कहता है कि आपकी इच्छानुसार सब वस्तुएँ हों । आप इच्छानुसार सब वस्तुओं का उपभोग करें । और देख, सूर्य छिप रहा है, क्योंकि सूर्य समुद्र में डूबने वाला है, युवतियों में काम प्रविष्ट हो रहा है; हरिण दिन

भर वाहर घूमने के वाद अव मृगी को ढूंढ रहा है और भ्रमर कमल में घुस जाना चाहता है।

चण्ड– तुमने ठीक कहा, इधर भी देख। इस हिमालय के शिखर पर यह सौभाग्यमयी गुडिया-सी, शरीर धारण किए हुए सौन्दर्य की देवता-सी कौन दिखाई दे रही है। अरे! इसका कितना तेज है और रूप कितना दिव्य है! लगता है कि यह अभी तक किसी देवता अथवा राक्षस की दृष्टि में नहीं पड़ी! इस स्त्री का केशभार इतना सुन्दर है, मुखरूप चन्द्र इतना चमकदार है, हार इतना मनोहर है कि यह सबके मन को हरने वाली है। यह अपने वक्षस्थल पर खिले मल्लिका फूलों की माला पहने हुए है, और अपने मन्द हास्य से कामदेव के भी मन को हरने वाली है।

मुण्ड—मित्र चण्ड! ठीक कहते हो! यह स्त्री तो विलक्षण रूपवती है; इसको देखकर किसका मन प्रसन्न अथवा विचलित न होगा।

चण्ड—सुन, ब्रह्मा ने ज त् में केवल दो ही ऐसी वस्तुएँ—कामिनी (स्त्री) तथा कनक (सोना)—बनाई हैं कि जिनको देखकर केवल दो ही व्यक्ति—नरपशु तथा पशुपति (शिव) मुग्ध नहीं होते।

तो शीघ्र चलें, ऐसी दिव्य अङ्गना का उल्लेख अपने स्वामी शुम्भ से करें अन्यथा यह किसी देवता के चक्कर में आजाएगी।

(दोनों निकल जाते हैं)

॥ चौथा अंक समाप्त ॥

## पांचवाँ अंक

(दरबान आता है)

दरबान—चण्ड तथा मुण्ड हिमालय की सैर के लिए गए थे। उन्हें बहुत देर हो गई। शुम्भ महाराज उनसे कुछ पूछना चाहते हैं। उन्होंने मुझे आज्ञा दी है कि 'धूम्राक्ष ! चण्ड तथा मुण्ड आज हिमालय देखने को गए थे। वे अपने घर लौटे या नहीं—यह मालूम करके शीघ्र आ"—इसलिए मैं उनकी आज्ञा का पालन करूं (चलता-चलता आगे देखकर) अरे ! ये चण्ड तथा मुण्ड तो स्वामी से मिलने इधर ही आ रहे हैं, सो लौटकर स्वामी को सूचना दे दूं (वैसा ही करता है)।

(फिर चण्ड तथा मुण्ड आते हैं)।

दोनों – महाराज की विजय हो।

शुंभ—(देखकर) चण्ड तथा मुण्ड तुम दोनों इतने अधिक खुश क्यों दिखाई देते हो ?

दोनों—महाराज ! इसका कुछ कारण है।

शुंभ—क्या कारण है ?

चण्ड—वहाँ कोई सबको सन्तोष देने वाली, दूसरी शुक्ल पक्ष की रात-सरीखी, सब स्त्रियों की शोभा को (अपनी शोभा के सामने) हीन करने वाली कोई स्त्री है।

मुण्ड—मेरा तो ऐसा विचार है कि ब्रह्मा उसके मुंह जैसा यह चन्द्रमा बनाने का पन्द्रह दिन यत्न करते हैं परन्तु फिर (समानता न देखकर) बिगाड़ देते हैं ॥१॥

शुंभ—इस सम्बन्ध में क्या करना उचित है ?

मुण्ड—आप सब रत्नों के पात्र हैं; इसलिए—स्त्रियों के गर्व को चूर करने वाली,

हिमालय को चमकाने वाली, श्रेष्ठ अङ्गों वाली इस उत्तम स्त्री को क्या आप नहीं अपनाएँगे ? ॥२॥

शुंभ—यदि ऐसी बात है तो सुग्रीव नाम के दूत को जल्दी बुलाओ।

चण्ड—बहुत अच्छा ! (कहकर चला जाता है)।

दूत—(आकर) महाराज की जय हो।

शुंभ—सुग्रीव ! तू हिमालय पर जाकर उस देवी को मेरी ओर से कहना—कि तीनों लोकों का स्वामी शुंभ नाम का राक्षस आप को प्रेम सहित यह सन्देशा देता है—"मैंने तीनों लोक जीत लिए हैं; यज्ञों के सभी भागों का उपभोग करता हूँ। इन्द्र आदि देवता मेरी आज्ञा में हैं—मैंने उनके सब रत्न छीन लिए हैं। तू भी एक नया स्त्रीरत्न है। इसलिए तुझे चाहता हूँ।

दूत—(सुनकर) जैसी महाराज की आज्ञा (कहकर चला जाता है)।

देवीपुरुष—(आता है) देवि ! दरवाजे पर कोई बैठा है, कहता है कि मुझे देवी से कुछ कहना है। परन्तु यह नहीं मालूम होता कि यह कौन है, कहाँ से आया है, कोई गुप्तचर है अथवा किसी का सन्देश लेकर आया है।

देवी—भेजो तो सही ! (देवीपुरुष निकलकर फिर उसके साथ आता है)।

देवीपुरुष—इधर आइए।

दूत—(देवी को देखकर) यही वह देवी एकान्त में बैठी है; इसके पास चलूं (यह सोचकर पास पहुंचाता है)।

देवी—(देखकर) भद्र पुरुष ! तू कहाँ से आया है ?

दूत—हे देवि ! मैं अपने स्वामी शुम्भ के पास से आया हूँ।

देवी—शुम्भ कौन है ?

दूत—शुम्भ एक महान् प्रभावशाली महान् राक्षस है।

देवी—(याद करती हुई-सी) है—सुनते हैं।

दूत—संसारभर के राजा उस शुम्भ का मुझे दूत समझो।

देवी—शुम्भ ने क्या कहा ?

दूत—सुनिए ! उस महाराज ने अपने चण्ड तथा मुण्ड नाम के सेवकों से तुमसी

सर्वश्रेष्ठ स्त्री को जानकर यह सन्देश दिया है—कि मैंने तीनों लोक जीत लिए हैं—(पूर्वोक्त श्लोक पढ़ता है) ; तू मेरी अथवा मेरे छोटे भाई निशुम्भ की पटरानी बनकर तीनों लोकों की समृद्धि का उपभोग कर।

देवी—(हँसी के साथ)—दूत ! तूने खूब कहा ! अब तू शीघ्र ही जाकर मेरी ओर से अपने महाराज को जतला दे कि हे कुचरित्र ! नीच, कुबुद्धि वाले राक्षस ! तू अपने बहुत-से बल से मुझे क्या लुभाता है ! कामधेनु क्या कभी अत्यन्त बली भी गधे को चाह सकती है ? ।।३।। फिर सुन, जो मुझे युद्ध में जीत लेगा, चाहे वह राक्षस हो, दानव हो, मनुष्य अथवा गन्धर्व हो, वही मेरा पति होगा ।।४।।

दूत—(मन ही मन) स्त्री होकर यह ढीढपन कि संसार-भर को जीतने वाले स्वामी शुम्भ का निरादर करती है ! अब और सहन नहीं करूँगा (प्रकट में) अरी ओ, व्यर्थ गर्वीली देवी ! अब भाग्य तेरे विपरीत है कि तू मेरे स्वामी के विषय में ऐसा बकवास करती है। कहाँ वह रणबाँकुरा योद्धा और कहाँ तू नए पत्ते-सी आकृति वाली ? ।।५।।

फिर, जिन शुम्भ तथा निशुम्भ के सामने इन्द्र भी नहीं ठहर सका, अरी ! नासमझ ! उनके विषय में ऐसा कहते हुए तुझे लज्जा नहीं आती ? ।।६।।

देवी—दूत ! जाकर अपने स्वामी को बतला, बहुत मत बोल।

दूत—मेरे कहने से तुझे चलना पड़ेगा, नहीं तो तुझे निरादरपूर्वक ले चलूंगा।

देवी—(मन ही मन) यह दुष्ट दूत कितना ढीढ है। सो इसको अपनी शक्ल से से ही डराती हूँ। (यह सोचकर काली का रूप धारण कर लेती है और प्रकट रूप से कहती है)—अरे ! दुष्ट !ठहर तो सही, धूर्तता का फल चख। यह कहकर तलवार उठाती है।

देवीपुरुष—देवि ! यह एक तो घर पर आया है फिर दूत है—इसे अभयदान दें।

दूत—काली का रूप देखकर डरता, गिरता-पड़ता चला जाता है। (इसके बाद शुंभ तथा चण्ड आते हैं)

शुंभ—हे चण्ड ! सुग्रीव को देवी के पास गए बहुत देर हो गई; वह अभी तक भी नहीं आया। (बायीं आँख का फड़कना) शंका प्रकट करता हुआ कहता है—सुग्रीव तो निश्चय ही काम को पूरा किए बिना ही आएगा, बायीं आँख के फड़कने से यही सूचित होता है। ॥७॥

चण्ड—महाराज ! यह कोई निश्चित नियम नहीं है। स्वप्न तथा शकुन को सच नहीं मानना चाहिए क्योंकि वे तो आकस्मिक फल देते हैं। ॥८॥

दूत—(प्रविष्ट होकर) महाराज यहाँ बैठे हैं—तो पहुंचूं इनके समीप—यह सोचकर स्वामी के पास पहुंचता है।

शुंभ—(देखकर) अरे ! सुग्रीव तो आ गया ! सुग्रीव दूर से चले आ रहे हो, विश्राम कर लो !

दूत—बैठा हूँ महाराज !

शुंभ—सुग्रीव ! कहो कैसे-कैसे हुई ?

दूत—भगवन् ! वह काम नहीं बना।

शुंभ—क्या उसने मेरी आज्ञा नहीं मानी ?

दूत—यही बात है महाराज !

शुंभ—उसने क्या कहा ?

दूत—वह बताने योग्य नहीं है।

शुंभ—नहीं, नहीं उसने जो भी कुछ कहा है, वह गोपनीय हो अथवा अगोपनीय स्पष्ट बताओ, सन्देह मत करो।

दूत—जैसी महाराज की आज्ञा। 'दुष्ट चरित' "निशाचर" आदि दोनों श्लोक दुहराता हूँ।

शुंभ—(शोक से, दोनों श्लोक सुनकर क्रोध से) अरे ! दरवाज़े पर कौन है ?

दरबान—(प्रविष्ट होकर) महाराज ! आज्ञा दीजिए।

शुंभ—रक्ताक्ष ! धूम्रलोचन को तो बुला लाओ।

दरबान—बहुत अच्छा महाराज ! (निकल कर धूम्रलोचन के साथ आता है) ये बैठे हैं महाराज—आप जाइए।

धूम्रलोचन—(पहुंचकर)—महाराज की जय हो !

शुंभ –बहुत-सी सेना लेकर हिमालय पर जा और उस दुष्टदेवी को बालों से पकड़कर जल्दी से ले आ। यदि कोई उसकी रक्षा के लिए तैयार हो तो उसे अवश्य ही मार डाल !

धूम्रलोचन—हे देव ! कौन ऐसा आकाश कुसुम-सा, खरगोश के सींग-सा (सत्ता-हीन) व्यक्ति है जो मेरे आगे उसको बचाएगा। जल्दी ही लाता हूँ। (चला जाता है)

(नेपथ्य में) अरे, अरे ! देवी के गणो ! सावधान हो जाओ; अरे यह—यह क्रोध से लाल हुआ, बली धूम्रलोचन, शुँभ की आज्ञा से सेना लेकर आता है। न जाने क्या कर बैठे !

धूम्रलोचन—(आकर) अरेरे, सम्मुखस्थ लोगो बताओ, वह देवी कहाँ है ? (गुस्से में लम्बे-लम्बे डग भरता हुआ देवी को देखकर) अरे, रे, मेरे सेवक राक्षसो ! जिस देवी को लेने आए हो, वह यह बैठी है—जल्दी ही इसे पकड़लो ॥१०॥ (पकड़ने के लिए तैयार सब राक्षसों को रोककर) अथवा पहले यह कहता हूँ। हे देवि ! मैं प्रेम से तुझे कहता हूँ—शुँभ के पास चली चल ! नहीं तो तुझ अबला को जबर्दस्ती खींचकर ले जाऊँगा। ॥११॥

देवी—जैसा तुझे अच्छा लगे—कर।

धूम्रलोचन—(पास पहुंचकर पकड़ना चाहता है)।

देवी –(क्रोध से उठकर तलवार का वार करती है। इतने में डरा हुआ महाहनु आता है।)

शुंभ—(देखकर) महाहनु ! डरा हुआ क्यों है ?

महाहनु—आपको बताने जल्द-जल्दी आया हूँ।

शुंभ—क्या यही कि सेना सहित धूम्रलोचन देवी को ला रहा है ?

महाहनु—देव ! अब धूम्रलोचन भला कहाँ रहा ?

शुंभ—क्या धूम्रलोचन मर गया ?

महाहनु—और क्या ?

शुंभ—“हे सेनापति ! धूम्रलोचन !” कहकर शोक प्रकट करता है।

महाहनु—महाराज ! क्या अब अनिष्ट की कल्पना करेंगे अथवा प्रतिकार ?

शुंभ—अब भला अनिष्ट की कल्पना अथवा प्रतीकार से क्या लाभ ? परन्तु आश्चर्य की बात तो यह है कि उस अकेली ही स्त्री ने सेना-सहित धूम्र-लोचन को कैसे हरा दिया ?

महाहनु—देवी ने तथा सिंह ने, दोनों ने !

शुंभ—सिंह ने क्या किया ?

महाहनु—देवी ने तो तलवार से धूम्रलोचन को मारा और शेर ने अपनी सटाओं को कम्पाकर अपने सामने आए हुए राक्षसों तथा हाथियों और घोड़ों को मार डाला। ॥१२॥

शुंभ—(ऊँचे से) द्वार पर कौन है ?

दरबान—(आकर) महाराज की क्या आज्ञा है ?

शुंभ—चण्ड तथा मुण्ड को बुला ला (दरबान चला जाता है) (चण्ड तथा मुण्ड आते हैं)

शुंभ—(देखकर क्रोध प्रकट करता हुआ)

हे, चण्ड तथा मुण्ड ! तुमने जिस दुष्ट देवी को देखा था, प्रबल सेना सहित जाकर शेर को मारकर उसको जल्दी ले आओ। ॥१३॥ मेरी ओर से कहना—मूर्खे ! तुझे किसने बहका दिया है कि तू त्रिलोकी के विजेताओं—शुंभ तथा निशुंभ—को जीतना चाहती है। ॥१४॥ अठारह बाहुओं के कारण उसे बहुत अभिमान है ? पर निशुंभ-शुंभ के आगे भुजाओं और शस्त्रों की क्या चलती है ॥१५॥ कोई भी स्त्री अथवा पुरुष निश्चित प्रत्यक्ष को छोड़कर अनिश्चित अनुमान को नहीं मानता ॥१६॥

चण्डमुण्ड—जैसी महाराज की आज्ञा।

शुंभ—मैं भी यही सारी बात निशुम्भ को बताने चलूं—यह कहकर महाहनु के साथ चला गया। (सब निकल जाते हैं)

॥ पांचवां अंक समाप्त ॥

## छठा अंक

(नेपथ्य में शोर)

(पिशाची तथा पिशाच आते हैं)

**पिशाची**—अरे, रुधिरप्रिय ! यह कैसा शोर है ?

**पिशाच**—रक्तपे ! देवी को लिवाने आए योद्धाओं का यह शब्द है ।

**पिशाची**—(प्रसन्न होकर) सो, आ, हम भी देवी के शस्त्र से मारे गए इनका खून पीवें ।

**पिशाच**—हां ठीक है । (नेपथ्य में फिर शोर)

**पिशाची**—रुधिरप्रिय ! शोर तो फिर सुन पड़ता है ।

**पिशाच**—(नेपथ्य की ओर देखकर) अरे, यह तो बहुत-सी सेना ले कर चण्ड और मुण्ड आ रहे हैं । कहीं हमें भी न पीटें—सो कहीं और चलें (दोनों निकल जाते हैं) । (प्रवेशक समाप्त)

(इसके पश्चात् चण्ड आता है, फिर मुण्ड आता है ।)

**चण्ड तथा मुण्ड**—अरे, हे देवी की रक्षा चाहने वालो ! ठहरो, ठहरो, हम को देखकर डरने की आवश्यकता नहीं है । क्योंकि, जिसने पहले अभिमान से शुम्भ के दूत का निरादर किया—उसकी बात नहीं मानी और आज प्रबल धूम्रलोचन को मार डाला था उसीको लेने अब चण्ड तथा मुण्ड आए हैं—तुम फौरन बताओ कि उस समय वह कहां है ।

**देवीपुरुष**—(अचानक पास पहुँचकर) देवि ! सुनिए, सुनिए । बड़ा शोर हो रहा है । और चारों ओर घना अन्धेरा छा गया है ।

**देवी**—लामकायन ! धूम्रलोचन की हत्या से क्रुद्ध हुए शुम्भ द्वारा भेजे गए चण्ड और मुण्ड सेना सहित आए हैं । सो मैं भी अब दुष्टों का विनाश करने के लिए तैयार होती हूँ । (उचित स्थिति में बैठती है) । (शंख

ध्वनि करके तथा दोनों को देखकर) अरे चण्ड ! तथा मुण्ड ! वहुत शेखी मत बघारो। मैं यहां हूँ, जल्दी आकर मेरी क्रोधाग्नि में जल भरो।

चण्ड तथा मुण्ड—पास आकर पकड़ना चाहते हैं।

(देवी तलवार उठाकर चण्ड तथा मुण्ड का पीछा करती है।)

(शुम्भ का प्रवेश)

शुम्भ—(नेपथ्य की ओर मुँह करके) अरे ! दरवाजे पर कौन है ?

विरूप—(पास आकर) महाराज की जय हो।

शुम्भ—अरे विरूप ! रणभूमि से कोई आया क्या ?

विरूप—(चारों ओर देखकर), देव, आपका भाग्य अचल हो, यह धूम्रक आया है।

शुम्भ—(देखकर) अरे, धूम्रक ! क्या यह सच है कि देवी ने चण्ड तथा मुण्ड का रथ तोड़ दिया ?

धूम्रक—देव ! केवल रथ ही नहीं तोड़ा उनका मनोरथ (अभीष्ट) भी ?

शुम्भ—(लम्बी साँस लेकर) क्या अनहोनी बात कहता है ?

धूम्रक—देव ! आप इसको असम्भव क्यों मानते हैं ? सुनिए, पहले आज चण्ड की हत्या हुई पर मुण्ड—(आधा कहकर चुप हो जाता है)

शुम्भ—हा ! चण्ड तथा मुण्ड वीरो ! (यह कहकर वेहोश हो जाता है)

धूम्रक—महाराज ! धीरज धारण कीजिए।

दरबान—(आकर) देव ! कोई दरवाजे पर बैठा है।

शुम्भ—शीघ्र ले आओ (दरबान निकलकर उसको लेकर फिर आता हैं) इधर आइए, इधर आइए।

दूत—(आकर) यह है वह शुंभ ! सो इसके पास पहुंचूं। (वैसा करता है)

शुम्भ—(देखकर) अरे ! तू कौन है ?

दूत—मैं भैव नाम का देवी का दूत हूं।

शुम्भ—तेरा नाम 'भैव' है अथवा 'भैरव' ?

दूत—र अक्षर तो तेरे मुंह में चला गया; अस्तु, (चिट्ठी निकालकर पढ़ता है) हे हे शुंभ ! तथा निशुम्भ ! सिंह पर स्थित चण्डिका तुम दोनों को संदेश।

देती है कि यदि तुम दोनों को अपनी जान प्यारी है तो इन्द्र को स्वतन्त्रता मिल जाय तथा देवताओं को उनके सब अधिकार मिल जांय तथा तुम दोनों शीघ्र ही पाताल में चले जाओ। यदि तुम्हें अपनी पराजय में कुछ सन्देह है तो लड़ने के लिए शीघ्र आ जाओ ॥३॥

शुम्भ—(सुनकर) विरूप ! इस दुष्ट को पकड़ ले।

विरूप—भगवन् यह न तो न्याय ही है, न भलमनसाहत ही है कि दूत को पकड़ा जाय।

शुम्भ—मूर्ख कहीं का ! भलमनसाहत क्या होती है ? मुझे तू नहीं जानता ? मैं दुष्टों का तो उदय-पर्वत (आश्रयदाता) हूँ तथा सज्जनों का अस्ताचल (विनाशक) हूँ। अन्याय से चलने वाले असुरों का नेता तथा मित्रों को शरण देने वाला हूँ ॥४॥

दूत—(सुनकर) अरे ! उच्छृङ्खल असुर ! शेखी मत बघार मैं सच कहता हूँ—मुझे देवी की ऐसी आज्ञा नहीं है, नहीं तो युद्ध में तुझे मारे बिना यह दूत कभी नहीं जाता।

शुम्भ—(गुस्से में आकर स्वयं पकड़ना चाहता है)।

दूत—(माया से छिप जाता है।)

शुम्भ—अरे विरूप ! मेरी आज्ञानुसार शीघ्र ही युद्धभूमि का यह सारा समाचार सुनाकर महाबली निशुम्भ को देवी से लड़ने के लिए तथा तीक्ष्ण दाढ़ों वाले शेर को मारने के लिए निशुम्भ तथा रक्तबीज को आदेश दे।

विरूप—जैसे आपकी आज्ञा। भगवन् ! निशुम्भ तो बलवान है ही, रक्तबीज का बल कैसा है ?

शुम्भ—सुन—तप से सन्तुष्ट हुए शिव का उसको यह अनोखा वर मिला हुआ है कि उसके शरीर से खून की जो बूंदें गिरेंगी, वे वैसे ही हजारों मनुष्य बन जायेंगे ॥७–८॥ (विरूप चला जाता है)

(दीर्घजानु आता है)

दीर्घजानु—(चारों ओर देखकर) अरे, यह तो सारे राक्षस वंश में मुर्दनी ही छा गई ! लगता है कि अब राक्षसों का ऐश्वर्य खत्म हो रहा है ॥९॥ सच ही है होनी बलवती है, उसको कोई नहीं रोक सकता। अभी देवी ने दूत से

कहलवाया था कि हे शुम्भ ! अभी भी कुछ नहीं बिगड़ा है, आप सपरिवार पाताल में जा बसें। परन्तु तीनों लोकों के तुच्छ गिनने वाले उस बुरा निर्णय लेने वाले ने बेचारे निशुम्भ तथा रक्तवीज को लड़ने के लिए भेज ही दिया। नहीं मालूम क्या होगा (आगे देखकर) यह क्या ! युद्ध समाचार जानने के किए भेजे हुओं में से यह वक्रमुख ही तो है ? (वक्रमुख आता है)

वक्रमुख—आर्य ! दीर्घजानु ! आप कहाँ जा रहे हैं ?

दीर्घजानु—प्रिय ! युद्ध समाचार जानने के लिए शुम्भ के पास जा रहा हूं।

वक्रमुख—अब शुम्भ है ही कहाँ ?

दीर्घजानु—इतना दौर्भाग्य कभी न हो ! अमंगल नष्ट हो। वत्स ! तुम कहाँ से आ रहे हो ?

वक्रमुख—शुम्भ को युद्ध का समाचार सुनाकर आ रहा हूँ।

दीर्घजानु—युद्ध का क्या समाचार है ?

वक्रमुख—महावीर निशुम्भ की···(बीच में रुक जाता है)

दीर्घजानु—वक्रमुख ! सचमुच ही टेढ़ी बात कहते हो। साफ-साफ कहो कि क्या निशुम्भ की विजय को ?

वक्रमुख—न न नहीं तो, उसके वध को।

दीर्घजानु—हा ! निशुम्भ ! (कहकर बेहोश हो जाता है)

वक्रमुख—आर्य ! धैर्य धारण करिए।

दीर्घजानु—तो रक्तवीज तो विजयी हुआ न ?

वक्रमुख—अब रक्तवीज भी कहाँ रहा ! उसने अपने वरदान के कारण देवी पर हमला किया। देवी ने गदा से उसका आघात रोका और वज्र से उसको मार डाला ।।१०।। उससे उत्पन्न खून की बूंदों को उसने भूमि पर नहीं गिरने दिया। उन्हें वह खुद ही पी गई इसलिए उसका नाम रक्तदन्तिका पड़ गया ।।११।।

दीर्घजानु—वज्रपात सरीखे इस समाचार को सुनकर शुम्भ की क्या हालत हुई ?

वक्रमुख—यह समाचार सुनकर वह बार-बार बेहोश हुआ। मन्त्रियों ने जैसे-तैसे धीरज बंधाया।

दीर्घजानु—जब मन्त्री उसे धीरज बंधा रहे थे तब उसने क्या कहा ?

वक्रमुख—शुम्भ ने आवेश में आकर कहा—हे मन्त्रियो ! जिन पर सब शत्रुओं

को जीतने का उत्तरदायित्व डाला था—उनके मर जाने पर अब धीरज धारण करने से क्या लाभ होगा ?

दीर्घजानु—शुम्भ ने सच कहा। इसके वाद क्या हुआ ?

वक्रमुख—तव मंत्री बोले, अब इसका उपाय क्या है ? शुम्भ ने कहा अब तो उपाय की बात ही समाप्त हो गई।

दीर्घजानु—यह उसके शोक की सतत परम्परा की हद हो गई ! उसके वाद ?

वक्रमुख—इसके बाद वह वार-वार लम्वे साँस लेकर 'हा भाई ! समूचे राक्षस-कुल के आश्रयभूत ! मेरी आज्ञा का तत्काल पालन करने में चतुर ! सकल-गुण-सागर ! मेरी विजय के आधारभूत ! निशुम्भ !"—तू तो सदा मेरे सव कामों में मेरा अनुगामी था। अब मुझे आगे न करके मुझसे पहले परलोक क्यों चला गया ? ॥१३॥ हा ! समय वलवान् है। उसके कारण कभी न सुनी जाती है, अनदेखी दीख जाती है। युद्ध में जिस तेरे विक्रम की वात सुनकर इन्द्र सदा काँप जाता था, आज स्त्री ने तुझे युद्ध में मार डाला ॥१४॥ हे भाई ! शुम्भ जीता है—यह मत समझना किन्तु इस दुष्टादेवी को तेरे पास मृत्यु लोक में पहुँचाकर मैं यह आया ; इसमें जो देरी हो उसके लिए मुझे क्षमा करना ॥१५॥

दीर्घजानु—(मन ही मन) अरे शुम्भ को अब भी जीतने की आशा है। (प्रकट) वक्रमुख ! शुम्भ जीतेगा। इसका क्या विश्वास है। जिसको चण्ड, मुण्ड तथा रक्तवीज भी नहीं जीत पाया और महारथी निशुम्भ भी नहीं जीत सका उसको शुम्भ भी कैसे जीतेगा ? ॥१६॥

वक्रमुख—यही वात है। तथापि आशा वलवती होती है। सब लोग आशा को लेकर ही काम करते हैं। दुर्गा की महती शक्ति को देखकर भी जीतने की आशा के जाल में फंसा महिषासुर लड़ाई से नहीं हटा ॥१८॥

दीर्घजानु—अब शुम्भ क्या करने लगा है ?

वक्रमुख—अभी-अभी लड़ने की इच्छा से क्रोध में आकर, खूब क्रोध में भरे सब योद्धाओं को लेकर युद्ध भूमि में गया है।

दीर्घजानु—तो हम भी जल्दी जायँ और शुम्भ के समीप रहें।

(दोनों निकल जाते हैं)

॥ छठा अङ्क समाप्त ॥

## सातवाँ अंक

(इसके वाद दो गन्धर्व वायुयान से आते हैं)

एक—मित्र, स्पृहणीय ! आज वहुत समय वाद इस आकाशमार्ग से आना हुआ है।

दूसरा—मित्र, दर्शनीय ! वात तो ऐसी ही है।

दर्शनीय—अहह ! महावीर शुम्भ का सिंहनाद सुनकर देवी के गण अद्भुत रीति से भागे चले जा रहे हैं।

स्पृहणीय—(देखकर) मित्र ! देखो, देखो, देवी भी आ पहुंची।

दर्शनीय—सुनें तो सही कि देवी को देखकर शुम्भ क्या कहता है। (मानो सुन रहा हो) क्या यह कह रहा है कि "ओ ! दुष्टे ! देवताओं की सहायता के अभिमान में आई हुई तूने आज तक जिन राक्षसों को मारा है, आज मेरी यह तेज तलवार तुझे उनके सामने पहुँचा देगी ॥१॥

स्पृहणीय—इसपर देवी ने कहा—ओ ! वकवादी ! वृथाभिमानी ! जो तू कहता है सव अभी देख लेती हूं। शस्त्र पकड़, जवान पर लगाम लगा, गर्व करना छोड़कर सामने आई हुई मुझे मार तो सही ॥१२॥ इस पर शुम्भ ने अचम्भे से यह कहा कि "यह समय का फेर है कि मुझसे युद्ध करने की इच्छा से स्त्री आगे खड़ी है—साथ ही यह वकवाद कर रही है ॥३॥

दर्शनीय—शत्रु की कटूक्तियों से दुःखी भगवती ने कहा—अरे ! नीच दानव ! वकवास वन्द कर जो तू मनुष्यता के अभिमान में आकर स्त्रीत्व को तुच्छ समझता है—इसका निर्णय आज युद्ध की तराजू पर करूंगी—दोनों में कौन वड़ा है ! और अरे ! राक्षस-कीड़े ! सारे संसार के विजेता, सव दैत्यों के नेता जिसके अभिमान के आगे सभी तुच्छ माने गए थे उस देवताओं के शत्रु महिष को, क्या मुझ स्त्री ने युद्ध में नहीं मार गिराया। फिर तू यों क्यों वकवाद कर रहा है ॥५॥

**स्पृहणीय**—(कान लगाकर) क्या शुम्भ इस प्रकार कह रहा है—'अरी ओ दुष्टे ! तो क्या दानव शुम्भ भी महिषासुर जैसा निर्बल है ?" हाँ, हाँ तूने ऐसा ही समझा है तभी तो अपने अल्प से प्रताप से गर्विता तू मुझसे युद्ध करना चाहती है। अच्छा तो ले मर।

**दर्शनीय**—(दुःखी होकर) तो क्या शुम्भ ने लड़ाई शुरु कर ही दी ?

**स्पृहणीय**—(प्रसन्नता से) देवी ने भी कैसा बदला लिया है !

**दर्शनीय**—मित्र ! अब ध्यान से देख, देवी तथा शुम्भ का यह युद्ध वीर लक्ष्मी का मुकावला है।

**स्पृहणीय**—इसमें क्या सन्देह है !

**दर्शनीय**—(आश्चर्य से) मित्र ! देखो तो सही। देवी तथा शुम्भ की सिंह-गर्जना को सुनकर आए बहुत से हाथी, हिरण, सिंह, गीदड़ तथा सूअरों के शोर से खिंचकर आए भूतों व वेतालों के गलों से उत्पन्न भयानक चीत्कार के चमत्कार से यह युद्धभूमि भर गई है। और उन्हीं के क्रोध भरे पादन्यास के कारण उत्पन्न भूकम्प के कारण साल, आम, प्याल, तमाल (काली छाल का बड़ा पेड़), ताल, देवदार, कोविदार, कर्णिकार, नीम, कदम्ब, निचुल (एक प्रकार का बाँस का पेड़), खजूर, नीम्बू, मधूक, बधूक, कैथ, पीपल आदि वृक्ष गिर रहे हैं।

**स्पृहणीय**—मित्र इधर भी देखो—शुम्भ जिन शस्त्रों को चलाता है देवी उन्हें उसी प्रकार व्यर्थ कर रही है—जिस प्रकार पुरुष के बल को विपरीत भाग्य व्यर्थ करता है ॥६॥ साथ ही, कष्ट मिटाने वाली दुर्गा जिन दिव्य शस्त्रों को छोड़ती है, शुम्भ दानव उनको क्रोध से काट गिराता है ॥७॥

**दर्शनीय**—मित्र ! मैं बहुत दुःख से देखता हूँ कि, वाणों की वर्षा से आकाश में चारों ओर अंधेरा छा गया है। इस प्रकार सिंह पर बैठी देवी को मानो राक्षस ने घेर रखा है ॥८॥

**स्पृहणीय**—मित्र ! दुःखी मत हो। देख—क्रुद्ध हुई देवी ने शीघ्र ही उछलकर हाथ की सफाई से राक्षस का धनुष काट गिराया। वह नीचे गिर रहा

है ॥९॥ और धनुष के टूट जाने पर दानव ने जो शक्ति उठाई थी, देवी ने अपने चक्र से वह भी तोड़-फोड़ डाली ॥१०॥

दर्शनीय—मित्र ! कैसी अनोखी भयङ्कर स्थिति है !—टूटी शक्तिवाला वह महाबाहु दैत्य योद्धा चारों ओर से देवी पर हमला कर रहा है, जैसे राहु चाँद पर हमला करता है ॥११॥

स्पृहणीय—इसमें क्या अनोखापन है ! देख—देवी के बाण एक साथ ही शुम्भ के सारथि तथा उसके घोड़ों को मारकर फिर देवी के तूणीर में पहुँच गए ॥१२॥ और, देवी ने अचानक उछलकर उसकी छाती पर घूंसा मारा—वह जमीन पर पड़ा हुआ कष्ट से साँस ले रहा है।

दर्शनीय—अरे ! रे ! बड़ी भयङ्कर बात है ! यह राक्षस साँस लेकर, आँखें निकालकर देवी की छाती में घूंसा मारने के लिए शीघ्र ही उठकर दौड़ा जा रहा है ॥१४॥

स्पृहणीय—(इसमें भयङ्करता क्या है) देवी का बल देख। देवी आकाश में उछलकर क्रूरता से बालों को पकड़कर, अधर में ही, राक्षस के साथ भयङ्कर लड़ाई कर रही है ॥१५॥ (ऊपर की ओर देखकर)—वैमानिक आकाश से किस प्रकार इधर-उधर दौड़े जा रहे हैं। (फिर देखकर) अहो ! देवी तथा राक्षस का सबको डराने वाला युद्ध शुरु हो गया। (दोनों दूर हट कर बैठ जाते हैं।)

दर्शनीय—मित्र भयानक तथा अनोखा युद्ध हो रहा है ! उछालकर, घुमाकर, बलपूर्वक देवी से फेंका गया दानव बीच में ही ठहरा हुआ देवी को ढक रहा है ॥१६॥

स्पृहणीय—कुछ भी हो। तथापि—अब देवी कीविजय तथा राक्षस की पराजय होनी चाहिए। लगता है कि यह मुष्टियुद्ध निर्णय कर देगा ॥१७॥ क्यों कि यह जो मुष्टि प्रहार देवी की छाती पर करता है वह वहाँ पहुंचकर कमल नाल-सा कोमल बन जाता है, और देवी अपने शत्रु की छाती पर जो प्रहार बदले में करती है, वह उसके मजबूत भी मर्मस्थलों को तोड़

देता है ।।१८।। यही वात है जो वह वड़ी मेहनत तथा प्रवल वल से कर पाता है, देवी उसका सरलता से ही वदला चुकाती है।

(नेपथ्य में) हे ! देवी भगवति ! तू तो क्षण भर में ही इसको मार सकती है फिर इस दुष्ट से खेल क्यों करही है ? हमारी अभीष्ट सिद्धि करो तथा तीनों भुवनों में अपना यश फैलाओ ।।२०।।

दोनों—निश्चय देवतागण देवी से शीघ्रता करने को कह रहे हैं। (फिर प्रसन्नता तथा दुःख के साथ)—वड़े दुःख की बात है ! जो राक्षसराज फूलों की बड़ी भारी सेज पर सोता था वह आज धूल में लथपथ, पीला पड़ा हुआ पृथ्वी पर सोया पड़ा है। ।।२१।। (करुणापूर्वक) ओ, महावली ! अभिमानी, वड़ी-वड़ी भुजाओं वाले, भयङ्करकर्मा, शुम्भ ! तू अब मर गया है !

स्पृहणीय—मित्र, देख, अब तो

शुम्भ की मृत्यु हो जाने से यह पृथ्वी विखरी-सी होकर शेष के फनों के काबू में भी कठिनता से आ रही है ।।२२।।

(आकाश में पुष्पवर्षा के वाद दुंदुभि वजती है और मंगलगान होता है)

दर्शनीय—सो आज ही इन्द्र को स्वराज्य मिल जाएगा।

स्पृहणीय—और क्या।

दर्शनीय—सो, आ; हम भी घर जाकर तैयार होकर महोत्सव में हिस्सा लें। (चलते-चलते सब ओर देखकर, आपस में) मित्र देख, देख—

दुष्कर्म करने वाले शुम्भ के मरने पर आकाश भी निर्मल हो गया है और यह सारा संसार ही स्वस्थ-सा दिखाई पड़ता है ।।२३।। (दोनों निकल जाते हैं)

(सब देवताओं के साथ इन्द्र प्रविष्ट होता है)

इन्द्र—(पास पहुंचकर नमस्कार करके)—हे देवि ! शिव से पूजिते ! दक्ष पुत्री ! पतिव्रते तेरी जय हो। महिषासुर को मारकर उसके ऊपर बैठने वाली ! रक्तवीज का खून पीने वाली ! चण्ड का नाश करने वाली ! मुण्ड की

देह को फाड़ने वाली ! दानवों की काल रात्रि रूपे ! शंकर की दिव्य-भामिनि ! कालि ! कपालों की माला पहनने वाली ! शुम्भ-निशुम्भ को मारने वाली, भक्तों पर अनुग्रह करने वाली पार्वती तेरी जय हो। ॥२६॥

देवी—(देखकर) अरे ! यह तो सब देवताओं सहित इन्द्र है ! इन्द्र ! यह आसन है, बैठिए। (इन्द्र के बाद सब बैठ जाते हैं)

इन्द्र—माता ! आपने सब शत्रुओं को मार दिया है—अब प्रसन्न होइये।

देवी—हे इन्द्र ! सुनिए तो, पहले देवताओं के जिस काम को करने का संकल्प मैंने किया था, वह आप सरीखों के पुण्य से ही पूरा सफल हुआ है।॥२७॥

इन्द्र—(पाँवों में पड़कर) माता दुर्गे ! जिनकी रक्षा का तू समर्थन करे उनके पुण्यशाली होने में क्या सन्देह है। क्या-क्या बखान करूँ।? तेरा शूल शत्रुनाश का कारण है, तलवार अद्वितीय शत्रुनाशक है, गदा शत्रु का मद चूर्ण करती है, तूने शीघ्र ही बड़े-बड़े असुरों का नाश कर दिया ॥२८॥ फिर, आश्चर्य तो यह है कि तू अकेली ही सुरों, असुरों तथा स्त्रियों के हृदय में सदा निवास करती है। तू अपनी शूरता से असुरों को दुःख देती है, विनय से देवताओं को सुख देती है तथा सुन्दरता से स्त्रियों को चकित करती है ॥२९॥ और फिर, आज जो तुम्हारे बल का बखान करने को तैयार हुआ हूँ वह सचमुच हाथों से समुद्र को लांघने की इच्छा जैसा, तथा पृथ्वी पर से ही हाथ में चाँद को पकड़ने जैसा, तथा सोने के पर्वत को लांघने की इच्छा सरीखा है ॥३०॥ क्योंकि जिस काम को शिव, विष्णु तथा ब्रह्मा भी नहीं कर पाए, उस काम को तूने आसानी से ही आज कर दिया; क्या कहा जाय ! ॥३१॥ सत्, रज तथा तमोगुण द्वारा तू सृष्टि, सृष्टि का पालन तथा उसका लय करती है तथा हमारे मनोरथों की सिद्धि करती है ॥३२॥ और बहुत क्या कहूँ—तूने दैत्यों को मारकर जो कार्य आज किया है वह इतिहासज्ञों की स्मृति से कभी दूर नहीं होगा ॥३३॥

देवी—(खुश होकर)—इन्द्र ! तुम्हारा और क्या काम करूँ ?

इन्द्र—(हाथ जोड़कर) माता ! इससे भी अधिक प्रसन्नता का और क्या काम होगा कि महिषासुर को मारकर त्रिलोकी को निर्भय कर दिया, जो शुम्भ आदि राक्षस उत्पन्न हो गए थे वे तूने युद्ध में मार दिए; सब देवों ने तथा मैंने सब हितकारी अधिकार प्राप्त कर लिए और आज तुम्हारे साक्षात् दर्शन मिल गए। इससे अधिक तुमसे और क्या माँगा जाय ॥३४॥

तो भी भरतमुनि का यह कथन पूरा हो—ब्राह्मण सब अंग-उपांगों सहित वेदों के ज्ञाता हों, समस्त सुख के मूल तेरे चरण कमलों में सबकी निष्कपट भक्ति हो, सज्जनों के घरों में वाग् देवी के साथ-साथ लोगों को सुख देने वाली लक्ष्मी का भी निवास हो, सुख बढ़े, मनुष्यों की धर्म में सदा निष्ठा हो। ॥३५॥ और--

सब भाषाओं में श्रेष्ठ देववाणी संस्कृत की सदा विजय हो—कवि लोग नए-नए काव्यों की रचना करने-कराने का यत्न करें। दुःख नष्ट हों, ब्राह्मण तथा गौओं के भक्त सुखी हों, राजा प्रतिदिन स्वतन्त्रता प्राप्ति की इच्छुक प्रजाओं को सुखी बनाए ॥३६॥

देवी—ऐसा ही हो। (सब चले जाते हैं)

॥ सातवां अंक समाप्त ॥

दुर्गाभ्युदय नाटक समाप्त

# परिशिष्ट

**नान्दी—**

नान्दी का लक्षण तथा उसके विषय में विभिन्न मत अनुवाद के साथ दिए हैं। वहाँ अध्ययन कीजिए।

**प्रस्तावना—**

इस पर भी कुछ पंक्तियाँ अनुवाद के साथ लिखी हुई हैं। इतना और अधिक समझ लेना चाहिए कि प्रस्तावना भारती के चार अंकों में से एक है। यद्यपि इसका विशेष नाम अन्त्य पद ही निर्धारित करता है तथापि इसका प्रारम्भ, कवि और उसके कुल के विषय में कुछ प्रतिपादन के अनंतर, समाज की प्रशंसा से ही मानना चाहिए। इसमें सूत्रधार, नटी, विदूषक या पारिपार्श्वक के साथ संलाप करते हुए, नाटकीय वस्तु का सूत्रपात करता है।

**नाटकम्—**

दृश्य काव्य (जिसकी कथा प्रदर्शन तथा रंगमंच के योग्य हो) के दो भेद हैं (१) रूपकम् (२) उपरूपकम्। रूपक को या उपरूपक को रूपक या उपरूपक इसलिए कहते हैं कि यहाँ पात्र अन्य की वेषभूषा धारण कर उनके समान आचरण करते हैं।

**रूपक के भेद—**

रूपक के दश भेद हैं:—

१. नाटक, २. प्रकरण, ३. भाण, ४. प्रहसन ५. डिम, ६. व्यायोग, ७. समवकार, ८. वीथी, ६. अंक, १०. ईहामृग।

उपरूपक के (जो नाटक से निम्न कोटि के होते हैं) १८ भेद हैं जिन्हें यहाँ देने की आवश्यकता नहीं।

**नाटक—**

नाटक की कथा प्रसिद्ध होनी चाहिए, इसमें सुख तथा दुःख दोनों की

अनुभूति रहनी चाहिए। यह नाना रसों का अभिव्यंजक होना चाहिए। यह पाँच से लेकर दश अङ्कों तक में विभक्त रहना चाहिए। कोई प्रतापी धीरोदात्त राजर्षि इसका नायक होना चाहिए। इसमें रस अनेक हों परन्तु प्रधानता वीर या शृङ्गार की ही होनी चाहिए। नाटक में अधिक पद्य नहीं होने चाहिएँ। इसका नाम नायक, नायिका या दोनों के नाम पर ही प्राय: होता है।

**अङ्क—**

रसभावादि से समुज्ज्वल, सरल अर्थ वाले पदों से युक्त, छोटे-छोटे वाक्य से गुथे हुए नाटक के या प्रकरण के प्रत्येक भाग को अङ्क कहते हैं। प्रत्येक अङ्क में नायक अथवा नायिका या दोनों का उपस्थित रहना आवश्यक है। अंक एक दूसरे से सम्वद्ध हों परन्तु अवान्तर कार्य की पूर्णता अंक में रहनी चाहिए। जो कथा अनेक दिन की हो वह एक ही अंक में समाप्त नहीं होनी चाहिए। किसी का वध, युद्ध, भोजन, मृत्यु तथा लज्जाजनक कार्य आदि से रहित हो तथा वहुत लम्बा भी न हो।

**विष्कम्भक—**

कथा का वह भाग जो नीरस है परन्तु जिसका वताना आवश्यक है (वह भाग भविष्यत् या भूत सम्वद्ध कथा का प्रतिपादक होता है) विष्कम्भक के द्वारा प्रतिपादित किया जाता है। इसे कथा का संक्षेप रूप वताने वाला अङ्क भी कह सकते हैं। यह दो प्रकार का होता है। (१) मिश्र—जिसमें मध्यम श्रेणी और अधम श्रेणी के पात्र भाग लेते हैं। (२) शुद्ध जिसमें केवल मध्यम श्रेणी के ही पात्र हों।

विष्कम्भक पाँच अर्थोपक्षेपकों में से एक अर्थोपक्षेपक है। दूसरा प्रवेशक, तीसरा चूलिका, चौथा अंकावतार, आंचवाँ अंकमुख।

**प्रवेशक—**

यह भी विष्कम्भक के समान कथा का संक्षेप करने वाला अंक होता है। इसमें केवल अधम श्रेणी के ही पात्र भाग ले सकते हैं। विष्कम्भक प्रथम अंक के भी आदि में आ जाता है। प्रवेशक सर्वदा दो अंकों के वीच में आता है।

चूलिका—पर्दे के पीछे से वस्तु की सूचना देने को चूलिका कहते हैं।

नोट—(क) नाटक के पात्र तीन श्रेणियों में विभक्त रहते हैं।

(१) उत्तम, जैसे ऋषि, नायक आदि।

(२) मध्यम, जैसे विदूषक, मन्त्री, सेनापति आदि।

(३) अधम, जैसे परिजनादि।

उत्तम पात्रों की भाषा संस्कृत होती है। नायिका उत्तम श्रेणी की पात्र होते हुए भी प्राकृत बोलती है। ऋषि पत्नी या परिव्राजिका आदि स्त्रियों को छोड़कर सब स्त्री पात्र प्राकृत में बोलते हैं। नायिका या अन्य स्त्री भी पाण्डित्य प्रदर्शन के लिए कभी-कभी संस्कृत बोल देती है। (ख) शृङ्गार रस के नाटक में नायक के सहायक (१) विट, (२) चेट, (३) विदूषक होते हैं।

**विदूषक—**

यह ब्राह्मण होता है। इसका नाम वसन्त, माढव्य या गौतम होता है। यह अपनी क्रिया, देह, वेष और भाषा आदि से हँसाने वाला होता है। नायक का भक्त होता है। दूसरों को लड़ाने में प्रसन्न होता है और अपने मतलब का पूरा होता है अर्थात् खाने-पीने का ध्यान रखने वाला होता है।

इसी प्रकार नायिका की सहायिका चेटी होती है। राज्य की चिन्ता में राजा का सहायक मन्त्री होता है।

**नाट्योक्तयः—**

स्वगतम्—जो अश्राव्य है उसे 'स्वगत' कहते हैं अर्थात् नाटक में जिस उक्ति के साथ 'स्वगतम्' लिखा हो उसे पात्र मन में कहता है। रंगमंच पर तो सबको सुनाकर ही कहता है।

प्रकाशम्—जो सबको सुनाने योग्य है वह 'प्रकाशम्' से निर्दिष्ट होती है।

अपवारितम्—जो बात किसी एक से छिपाकर, फिरकर दूसरे पात्र से कहनी हो उसे अपवारितम् कहते हैं।

जनान्तिकम्—त्रिपताककर से दूसरों को बचाकर बीच में ही जो आदमी आपस में बातचीत करने लगते हैं उसे 'जनान्तिकम्' कहते हैं।

हाथ की सब अंगुलियाँ मिली हों फैली हों, अनामिका टेढ़ी हो उसे 'त्रिपताककर' कहते हैं।

**आकाशभाषित**—रंगस्थ पात्र के विना सुने 'क्या कहते हो' के उत्तर में ऊपर छिपे हुए के कथन को आकाशभाषित कहते हैं।

**नोट**—नाटक में राजा को प्रधान श्रेणी के भृत्य 'स्वामी' या 'देव' कहते हैं (प्रधान श्रेणी उत्तम श्रेणी पूर्वोक्त नहीं है)। विदूषक राजा को 'वयस्य' कहता है। ऋषिलोग 'राजन्' या वंश-प्रवर्तक के आगे अपत्यार्थक प्रत्यय लगाकर। राजा विदूषक को वयस्य कहता है या नाम लेकर पुकारता है। परिपार्श्वक सूत्रधार को भाव कहता है और सूत्रधार परिपार्श्वक को मारिष कहता है। विदूषक रानी को भगवती कहता है। अधम श्रेणी के पात्र विदूषक आदि को 'आर्य' कहते हैं। युवराज को 'कुमार' कहते हैं परन्तु छोटी श्रेणी के पात्र उसे भर्तृदारक कहते हैं या भद्र। ऋषिपत्नी को, परिव्राजिका को, भगवती कहते हैं; सखी को 'हला', दासी को हंजे। सन्धि आदि विशेष बातें हैं जिनका ज्ञान यहाँ आवश्यक नहीं। हाँ कार्यावस्था पाँच याद रखनी चाहिए।

आरम्भ, यत्न, प्राप्त्याशा, नियताप्ति, फलागम, इनके लक्षण लक्षण-ग्रन्थों में देखें।

**भरत वाक्यम्**—नाटक के ठीक समाप्त होने से पूर्व किसी महाजन या उत्तम स्त्री पात्र द्वारा नाटक के प्रधान पात्र नायक के लिए शुभ कामना की प्रार्थना को भरतवाक्य कहते हैं।